कर्मसिद्धान्त में दैव का विचार कर्म की धारणा से बँधा है। कर्म और दैव अन्योन्याश्रित हैं। दैव कर्म का प्रतिफल है न कि कर्म दैव का। बिना कर्म के दैव निष्क्रिय तथा निष्फल हो जाता है। दैव की सिद्धि कर्म से होती है (बिना पुरुषकारेण दैवमत्र न सिध्यति)। महाभारत में युधिष्ठिर के यह पूछने पर कि दैव और कर्म में कौन प्रधान है, भीष्म ने यह उत्तर दिया कि 'पुरुषकार (जिसका आधार कर्म है) बीज के समान है और दैव क्षेत्र के समान और शस्य (फसल) दोनों के प्रभाव का परिणाम है। जिस प्रकार बिना बीज के क्षेत्र (खेत) से फल नहीं उत्पन्न होता उसी प्रकार, बिना कर्म के दैव निष्फल रहता है। दैव पर निर्भर रहने से कुछ नहीं मिलता, सभी कुछ कर्म से ही मिलता है[1]। कर्म के प्रभाव से दैव बड़े ही प्रबल हो उठता है जैसे हवा के प्रभाव से अग्नि और कर्म की अनुपस्थिति में दैव कम ही मन्द पड़ जाता है जैसे बिना तेल के दीपक की लौ। दैव में अपना कोई प्रभुत्व नहीं है। जैसे शिष्य गुरु का अनुसरण करता है, वैसे ही एकत्रित कर्म, दैव से निर्देशित होकर, उसके पौरुष का अनुसरण करते हैं। अतः जहाँ कर्म है, वहीं दैव है। स्वर्ग दैव और कर्म के सम्मिलित प्रभाव से मिलता है।

दैव कर्मसंचय से बनता है और कर्म संचय पूर्वजन्म में भी होता है और इस जन्म में भी। अतः दैव इस जन्म तथा पूर्व जन्म के कर्मों के अधीन है। शुक्रनीतिसार में, जैसा कि पहले कहा जा चुका है, जीवन को दैव और कर्म का प्रतिफल माना गया है और कर्म में पूर्वजन्म तथा इस जन्म के कर्मों को सम्मिलित किया गया है। इस जन्म के कर्म भावी प्रारब्ध को बदल सकते हैं। इसलिये शुक्रनीतिसार में कहा गया है कि मनुष्य के कर्म ही अच्छे बुरे प्रारब्ध का कारण बनते हैं। लेकिन, साथ ही साथ, शुक्रनीतिसार में यह भी कहा गया है कि इस जन्म के कर्म अगले जन्म की बौद्धिक तथा अन्य प्रवृत्तियों को निर्धारित करते हैं। इस प्रकार, शुक्रनीतिसार का दैव तथा कर्मसम्बन्धी विचार द्विविधापूर्ण तथा अस्पष्ट है। याज्ञवल्क्य के अनुसार, कर्म सिद्धि पुरुषकार (मानव प्रयास) तथा दैव के बीच व्यवस्थित होती है। दैव पूर्व जन्म के पौरुष की अभिव्यक्ति है। कर्मसिद्धि न केवल दैव से होती है न केवल स्वभाव से न काल (समय) से और न केवल पुरुषकार से। जैसे केवल एक पहिये से रथ नहीं चलता है वैसे ही बिना पुरुषकार (प्रयास) के दैव की सिद्धि नहीं होती है। चूँकि दैव और कर्म परस्पर निर्भर हैं उदार सुकृत कर्मों में लगे रहते हैं और क्लीव कर्म न करके दैव पर निर्भर करते हैं[2]।

---

1 प्रभू पी० एच० वही पृष्ठ 29 30, 37

2 कादर मन कर एक अधारा। दैव दैव आलसी पुकारा—तुलसीदास

है। इस मान्यता का यह भी निष्कर्ष निकलता है कि मनुष्य जीवन समुद्र में उठती हुई कर्म की लहरों का वैसे ही दास है जैसे बिना पतवार और माझी की नाव। कर्मसिद्धान्त, वस्तुतः दो नियमों पर आधारित है—पहला, कर्म क्रिया है जिसकी प्रतिक्रिया का होना स्वाभाविक है क्योंकि प्रत्येक क्रिया की प्रतिक्रिया होती है, जो नष्ट नहीं होती। मन, वाक और शरीर से मनुष्य जो कुछ करता है, उसकी प्रतिक्रिया नष्ट न होकर व्यक्ति में ही रहती है। दूसरा, चूंकि कर्म का प्रतिक्रिया नष्ट नहीं होती है प्रत्येक व्यक्ति को अपने कर्मों की प्रतिक्रियाओं का वहन करना पड़ता है। अपने कर्मों से उत्पन्न हुई प्रतिक्रियाओं के लिये व्यक्ति ही उत्तरदायी है जैसे अत्यधिक शराब पीने वाले के जिगर की खराबी का उत्तरदायित्व उसी पर है। व्यक्ति को कर्म करने की स्वतन्त्रता है और इस कारण, उसके अच्छे बुरे कर्मों से उत्पन्न प्रतिक्रियाओं का उत्तरदायित्व भी उसी का है। कर्म से उत्पन्न प्रतिक्रिया को ईश्वर भी मिटा नहीं सकता है और न वह उसका भार वहन कर सकता है। भूलना, क्षमा मांगना तथा क्षमा करना मानवी आचार का नियम है न कि प्रकृति का। कर्म की प्रतिक्रिया का प्रकृति में अमिट छाप पड़ती है, जिसका परिणाम भोगना ही पड़ता है। कर्म की प्रतिक्रिया को भूलने या क्षमा करने का अर्थ यह निकलता है कि मानो कर्म हुआ ही न हो। कर्म करके फिर ऐसा मानना कि कर्म हुआ ही नहीं है, न तर्कसंगत है और न न्यायसंगत। इसीलिए, हिन्दुत्व में न्याय की जो कल्पना की गई है, उसमें 'क्षमा' और पश्चाताप के लिए कोई स्थान नहीं है। प्रार्थना, ध्यान, पूजा, जप, तप और पश्चाताप केवल विचारों को शुद्ध कर सकते हैं। कर्म से उत्पन्न प्रतिक्रिया पर उनका कोई बल नहीं है। कर्म ही कर्म की प्रतिक्रिया को हटा सकता है। इसीलिये कर्मसिद्धान्त में व्यक्ति ही अपने प्रारब्ध का निर्माता तथा निर्णायक है। कर्मसिद्धान्त ईश्वरीय नियम है।

कर्मसिद्धान्त इस प्रकार, इस मान्यता पर आधारित है कि "प्रकृति में अच्छे बुरे कर्मों से उत्पन्न प्रतिक्रियायें उसके स्वर्ग नर्क के भोग का कारण बनकर उसके पुनर्जन्म को प्रभावित करते हुए उसके जीवन को निर्देशित करने वाली प्रवृत्तियों का अंग बन जाती हैं। कर्म सिद्धान्त में वर्तमान को भूत के आधार पर स्पष्ट करने की प्रवृत्ति रही है जिसके कारण कर्मसिद्धान्त भाग्यवादी प्रतीत होता है। इसका अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि कर्म सिद्धान्त में इस जीवन को पूर्व जीवन के कर्म समूह का प्रतिफल माना गया है किन्तु कर्मसिद्धान्त यहीं समाप्त नहीं हो जाता है। कर्म सिद्धान्त के अनुसार पूर्व जन्म में भी व्यक्ति को कर्म की स्वतन्त्रता थी और इस जन्म में भी है। यदि पूर्व जन्म का कर्मसंचय इस जन्म का कारक है तो यह जीवन नये कर्मसंचय का एक सुअवसर भी है जिसका सदुपयोग करने पर उसके कुप्रभावों को दूर किया जा सकता है। कर्म से ही कर्म कटता है। यदि पहला अवसर हाथ से

निकल गया तो वर्तमान क्या निकले ? इस दृष्टिकोण से कर्मसिद्धान्त समाज के नियमानुसार, अभ्युदय और निःश्रेयस प्राप्त करने के लिये व्यक्ति का एक निरन्तर प्रेरक बन जाता है। कर्मसिद्धान्त का एक पहलू जितना दैववादी है दूसरा पहलू उतना ही आशावादी और प्रगतिवादी। सामाजिक शास्त्रों के अनुसार व्यक्ति के व्यवहार को प्रेरित करने का कर्मसिद्धान्त एक माध्यम है क्योंकि, एक ओर, कर्मसिद्धान्त उत्तरोत्तर विकास की आशा प्रदान करता है और दूसरी ओर, समाज द्वारा नियत स्वरूप की ओर प्रेरित करता है।

दैव इस प्रकार परिवर्तनीय है। दैव कोई पराश्रित नहीं है। दैव बाहर से भी नहीं लादा जाता है। दैव व्यक्ति के कर्मसंचय की उत्पत्ति है। नये कर्मसंचय से दैव को बदला जा सकता है। दैव एक गत्यात्मक धारणा है। नियतकर्म दैव को सुधारने का माध्यम है। नियतकर्म आदर्श है जिसका व्यवहार में लाना वैयक्तिक तथा सामाजिक आदर्श है जिसकी पूर्ति कर्म से ही होती है। 'दैव' 'कर्मसंचय' और 'नियत कर्म' तथा अभ्युदय और निःश्रेयस की धारणायें कर्मसिद्धान्त को गत्यात्मक बना देती हैं क्योंकि संचित कर्मों की प्रतिक्रियाओं के प्रभाव (दैव) का निरन्तर परिमार्जन और परिष्कार कर्मसिद्धान्त का आदर्श है। यहां कर्म ही कर्म का संरक्षक और सुधारक है। दैव कर्म में निहित है न कि कर्म दैव में। कर्मसिद्धान्त यदि वर्तमान को सुनिश्चित बनाता है तो उसे सुधारने की प्रेरणा भी है। कर्मसिद्धान्त से आशावादी और निराशावादी दोनों के प्रकार के निष्कर्ष निकाले जा सकते हैं और निकाले भी गए हैं। किन्तु दैव और कर्म को लेकर जो विवाद चला है या चलता है वह वैसा ही विवाद है जो मानव-व्यवहार में आनुवंशिकता और पर्यावरण को लेकर चला है। जिस प्रकार आनुवंशिकता और पर्यावरण में से किसी एक को प्राथमिकता नहीं दी जा सकती वैसे ही दैव और कर्म में से किसी एक को प्राथमिकता नहीं दी सकती। दैव बनाम कर्म का प्रश्न ही गलत है क्योंकि दैव व्यक्ति की जन्मजात क्षमताओं का प्रतीक है, दैव व्यक्ति की सामाजिक, जैविक तथा मानसिक परिस्थितियों में निहित है और दैव गति (Condition) है न कि प्रारब्ध। कर्म उन क्षमताओं और परिस्थितियों के अनुसार, जीवन का अभ्युदय और निःश्रेयस की ओर ले जाने का नियत प्रयास है।

४

कर्मसिद्धान्त सामाजिक-ऐतिहासिक पर्यवेक्षण

इतिहास इस तथ्य का प्रमाण है कि कर्मसिद्धान्त भारतीय जन जीवन का प्रेरणा स्रोत रहा है[1]। कर्मसिद्धान्त से विभिन्न सामाजिक ऐतिहासिक परिस्थितियों में जीवन का सार्थक तथा सोद्देश्य निर्वचन करने में सहायता मिली है और कर्मसिद्धान्त की यही विशेषता उसकी सजीवनी शक्ति रही है। गोखले ने यह दिखाने का प्रयास किया है कि विपन्न परिस्थितियों में कर्म के दैववादी निर्वचन ने और सम्पन्न परिस्थितियों में प्रगतिवादी तथा आशावादी निर्वचन ने जन जीवन को प्रेरणा दी। कर्मसिद्धान्त के दोहरे निर्वचन की सम्भावना से ही कर्मसिद्धान्त को बल मिला है। कर्मसिद्धान्त के भिन्न भिन्न निर्वचन भारत की सामाजिक ऐतिहासिक परिस्थितियों की देन है। ऋग्वेद की 'ऋत' धारणा के प्रभाव में कर्म नैतिक उत्तर

---

1 अशोक के शिलालेखों में सत कर्म करने, पापकर्मों से दूर रहने और स्वर्ग नर्क का उल्लेख मिलता है। समुद्रगुप्त के कुछ सिक्कों में यह प्रशस्ति लिखी हुई है कि उसने अपने सुकर्मों से स्वर्ग को जीत लिया है। सातवीं शताब्दी में चीनी यात्री ह्वेनसांग ने यह लिखा है कि भारतीय दूसरे लोक में मिलने वाले कर्मफल से भय खाते हैं। ग्यारहवीं शताब्दी के इतिहासकार अलबरूनी ने लिखा है कि कर्म के सम्बन्ध में हिन्दुओं में दो विचार पाये जाते हैं—एक विचार के अनुसार कर्म का स्रोत ईश्वर में है और दूसरे के अनुसार दैव कर्म का आधार है। कर्म की अच्छाई बुराई, कर्म पर निर्भर न होकर, करने वाले की प्रवृत्ति पर निर्भर होती है और कर्मफल या तो इस लोक में मिलता है या परलोक में। अलबरूनी ने उसी कर्मसिद्धान्त का वर्णन किया है जो उपनिषदों में विकसित हो चुका था। सत्रहवीं शताब्दी में फ्रांसीसी इतिहासकार बर्नियर और टवर्नियर ने इस बात का उल्लेख किया है कि हिन्दू आत्मा के आवागमन में विश्वास करते हैं और किसी जानवर को मारना और मांस भक्षण अनुचित मानते हैं। लेकिन, इन इतिहासकारों का यह भी मत है कि निरामिषता का कारण भारत में चरागाहों की कमी है और यदि हिन्दू जानवर मारना और उसका मांस खाना आरम्भ कर दें तो बहुत जल्दी ही सारा पशुधन समाप्त हो जायगा। इन इतिहासकारों ने आत्मा तथा आवागमन के विचारों और मनुष्य, पशु तथा पौधे के रूप में पुनर्जन्म का उल्लेख किया है। उन्नीसवीं शताब्दी में एब डुबायने आवागमन के विचार के पाये जाने का उल्लेख किया है। इस प्रकार, कर्मसिद्धान्त प्रत्येक युग में भारतीय जन-जीवन का प्रेरणा स्रोत रहा है—गोखले, बी० जी० वही पृष्ठ 100–103

दायित्व के रूप में आया। पुरोहितवाद के प्रभाव के साथ-साथ कर्म कल्प और संस्कार के रूप में प्रस्तुत किया गया। लेकिन, पुरोहितवाद के विरुद्ध होने वाली प्रतिक्रिया के कारण कर्म की नैतिक धारणा को बल मिला। कर्म की नैतिक धारणा में कर्म के संस्कारी तथा कल्पाचारी पहलू को तब छूट मिली जब पुरोहित तथा क्षत्रिय वर्णों का सम्मिलित प्रभुत्व बढ़ा। इसी संदर्भ में कर्मसिद्धान्त का प्रयोग शूद्रों तथा वैश्यों के निम्न सामाजिक स्तर को सुयुक्तिपूर्ण बनाने तथा उन्हें संतोष दिलाने के लिए किया गया। इस संदर्भ में कर्मसिद्धान्त का दैववादी पहलू पनपा क्योंकि यहाँ कर्म को दुर्भाग्य का एकमात्र कारण माना गया।

यहीं संन्यास और निवृत्ति के भाव कर्मसिद्धान्त से बंध गये। मौर्य-साम्राज्य के अभ्युदय और बुद्धवाद के विकास के साथ-साथ कर्मसिद्धान्त के नैतिक पहलू को प्रमुखता मिली जिससे वैश्य और शूद्र वर्णों को एक नयी प्रेरणा मिली। मौर्यकाल बढ़ते हुए व्यापार का काल है और मौर्यों ने बुद्धवाद को इसलिए अपनाया था कि इससे, एक ओर, उत्पादक वर्णों को प्रोत्साहन मिलता था और दूसरी ओर साम्राज्य को सामाजिक एकता मिलती थी। यहीं कर्म का यह पहलू सामने आया जिसमें मनुष्य का कर्म से भी बढ़कर माना गया है और यह कहा गया कि परस्वार्थ ही कर्म से छुटने का माध्यम है। कर्म के इस विचार में यह भाव निहित है कि कर्म की अच्छाइयाँ और बुराइयाँ दूसरों को हस्तान्तरित की जा सकती हैं। कर्म का यह विचार वैयक्तिक न होकर सामाजिक है और बौद्धों में विकसित हुआ है जिसका प्रमाण बौद्धों की बोधिसत्त्व की कल्पना या अवतारवाद की धारणा, परस्वार्थ निष्काम कर्म तथा ईश्वर की अनुकम्पा के विचार पर आधारित है। स्पष्ट है कि यह विचार शुभ और निरीह है और, साथ ही साथ पूर्णतः वैयक्तिक है। कर्म से मुक्ति पाने के लिए परस्वार्थ-कर्म की धारणा सामाजिकता की भावना से ओतप्रोत है और यही धर्म का आधार है। साथ ही-साथ, यह विचार कि परस्वार्थ कर्म करने वाले को ईश्वर की अनुकम्पा मिलती है भक्ति और प्रपत्ति का आधार बना जिसे मुस्लिम काल की विपन्न सामाजिक परिस्थितियों में अधिक प्रोत्साहन मिला।

कर्म के साथ आवागमन और स्वर्ग तथा नरक के विचारों का सम्मिश्रण तब हुआ जब आर्यावर्त में आर्यों का प्रसार बढ़ा और द्रविड़ आदिवासी समाज विशृंखलित हुआ। संन्यास का प्रभाव तभी छाया जिसका प्रमाण बौद्ध आन्दोलन है। बौद्ध आन्दोलन की प्रतिक्रिया। विचार टिक न पाया क्योंकि बौद्ध भिक्षु को गृहस्थ और वैश्य की आवश्यकता थी। बिना उनके सहयोग के भिक्षु का जीवन ही असम्भव था। अन्तरंग में पुनर्जन्म के विचार से बुद्धवाद को जनप्रियता मिली। मौर्य-साम्राज्य का पतन दो कारणों से हुआ—विदेशियों के आक्रमण और कर की ऊँची दर जिससे असन्तोष फैला। बौद्धवाद के बाद ब्राह्मणवाद का पुनरोदय हुआ जिससे नई आर्थिक व्यवस्था के आदर्शों को अभिव्यक्ति मिली। पहली शताब्दी के बाद से गुप्त-साम्राज्य

के अन्त तक, वैष्णव तथा शैव पन्थों को जनप्रियता मिली जिसे गुप्त सम्राटों ने प्रोत्साहित किया। इसी युग की समाप्ति तक, कर्मसम्बन्धी पौराणिक तथा वेदान्ती विचारों के सम्मिलन से, कर्मसिद्धान्त का अन्तिम रूप विकसित हुआ। पुराणों में ही कर्म और दैव की धारणाओं का गठबन्धन हुआ जिससे वैयक्तिक-सामाजिक जीवन में, एक ओर, कर्मसिद्धान्त वर्तमान को पूर्व जन्म का परिणाम मानने के लिए सन्तोष का साधन बना और, दूसरी ओर उस परिणाम से मुक्ति पाने की आशा का साधन। पश्चिम के प्रभाव के कारण कर्मसिद्धान्त से दैववादी विचार को पुनः अलग किया गया जिसका प्रमाण गीता पर लिखे गांधी और तिलक के भाष्य हैं। राधाकृष्णन के निर्वचन में कर्म आध्यात्मिक आवश्यकता है। कर्मसिद्धान्त ईश्वरीय नियम है, दैव केवल परिस्थिति है। किन्तु, कर्मसिद्धान्त का यह निर्वचन केवल बौद्धिक वर्ग तक ही सीमित है। ऐतिहासिक विकास की प्रक्रिया में, कर्मसिद्धान्त में गत्यात्मक तथा दैववादी विचारों का समन्वय हुआ है और विभिन्न परिस्थितियों के अनुसार कहीं दैववादिता को प्रधानता दी गई है तो कहीं गत्यात्मकता का।

धर्म, जैसा कि पिछले वर्णन में स्पष्ट है, व्यक्ति तथा समाज का आधार है। धर्म कर्म का आधार है जिसके कारण व्यक्ति और समाज प्रत्यक्षतः धर्म से बंधे हुए हैं। आश्रम, परिवार, कुल, वर्ग और जाति व्यक्ति के सामाजिक जीवन को नियमित करते हैं और ये सभी धर्म पर आधारित हैं। हिन्दू सामाजिक संगठन में परिवार, कुल, आश्रम-व्यवस्था, वर्ग, जाति और ग्राम सामाजिक संगठन के बहुमुखी अंग रहे हैं जिन्हें धर्म पर आधारित किया गया है। व्यक्ति का प्रत्यक्ष उत्थान इन सामाजिक संगठनों से रहा है। इन संगठनों में उत्थान व्यवस्था समाज का स्तर है। लेकिन, इस व्यवस्था में ऊपर भी एक स्तर है जो राज्य तथा साम्राज्य का स्तर है। राज्य तथा साम्राज्य का स्तर राजनीतिक-सामाजिक संगठन का स्तर है। परिवार, कुल, वर्ग, जाति और ग्राम व्यक्ति तथा राज्य और साम्राज्य के बीच में स्थान हैं। राज्य और साम्राज्य समाज के वैसे ही अंग हैं जैसे कि परिवार, कुल, वर्ग, जाति और ग्राम। समाज का आधार धर्म है। अतः, समाज के अंगों—परिवार, कुल, वर्ग, जाति, ग्रामीण सामाजिक संगठन, राज्य और साम्राज्य—का आधार भी धर्म को माना गया है। राज्य और साम्राज्य का सामाजिक कार्य है व्यवस्था बनाए रखना—वह व्यवस्था जिसका

आधार धर्म है। धर्म की रक्षा, धर्मानुसार सामाजिक व्यवस्था को ढालना और बनाए रखना, सम्राट तथा राज्य का नियत कर्तव्य है। धर्म की अवहेलना राज्य को ही नहीं, सम्राट को भी छिन्न भिन्न कर सकती है, क्योंकि धर्म उसी की रक्षा करता है जो धर्म की रक्षा करता है। धर्म वैयक्तिक तथा सामाजिक जीवन का ही नहीं वरन् सारे ब्रह्माण्ड का आधार है। अतः, धर्म, राज्य और सम्राट का भी आधार है जिसकी रक्षा करना राज्य तथा सम्राट के लिए उसी तरह आवश्यक है जैसे कि व्यक्ति के लिए। धर्मपालन तथा धर्मरक्षा ही राज्य का एकमेव कर्तव्य कर्म है—केवल कर्तव्य कर्म ही नहीं, धर्म है। राज्य तथा सम्राट की सत्ता का आधार निरीह शक्ति नहीं धर्म है और धर्मानुसार राज्यकर्म ही राजधर्म है।

धर्म की धारणा से हिन्दू का सम्पूर्ण जीवन आवृत्त है। सम्भवतः, इसी कारण हिन्दू राजनैतिक विचार भी धर्म की धारणा के आधार पर विकसित हुआ है। विधि (Law) और शक्ति (Force) राज्य के दो मुख्य अंग हैं जिनका निरूपण धर्म के आधार पर किया गया है। धर्म का सम्बन्ध समाज और इहलौकिक जीवन से होने के साथ साथ रहस्यात्मक दिव्यशक्ति से भी है। जो कुछ धर्ममय है या धर्म पर आधारित है, वह दिव्य है, वह रहस्यात्मक दिव्यशक्ति से प्रेरित है। राज्य, सम्राट, विधि और दण्ड भी, इस कारण, दिव्यशक्ति से प्रेरित हैं। सम्राटत्व सम्राट में दिव्य की अभिव्यक्ति तथा विभूति है। दण्ड और विधि का आधार भी वही रहस्यात्मक दिव्यशक्ति धर्म है। हिन्दू विचारधारा में राज्य केवल राज्य नहीं वरन् धर्म राज्य है और राजा केवल राजा नहीं वरन् राजर्षि है। राजा जनक का उदाहरण इसका प्रमाण है। राजा जनक को विदेह कहा गया है क्योंकि राजा होते हुए भी वह संन्यासी और योगी थे। शतपथ ब्राह्मण में सम्राट को प्रजापति का प्रतिनिधि कहा गया है।

धर्म राज्य का आधार

राजधर्म की धारणा का विकास वैदिककाल से मिलता है। ऋग्वेद में विधि और नियम के लिए 'व्रत' शब्द का प्रयोग आया है। इस दृष्टिकोण से यह कहा जा सकता है कि विधि व्रत है और व्रत व्यक्ति का नहीं वरन् राज्य का है। धर्म की रक्षा करना सम्राट का मुख्य कर्तव्य है यह विचार वैदिककाल में ही अस्तित्व में आ चुका था। शतपथ ब्राह्मण में धर्म की रक्षा करना राजा का धर्म माना गया है। कौटिल्य ने अर्थशास्त्र में कहा है कि आदर्श सम्राट अपनी प्रजा के सुख को अपना सुख समझता है और प्रजा का सुख धर्मपालन से ही प्राप्त किया जा सकता है। आदर्श राज्य वही है जो धर्म की बहुमुखी गरिमा की रक्षा करे। राज्य का कर्तव्य धर्म के साथ साथ अर्थ और काम के आदर्शों को कायम रखना है क्योंकि, जैसा कि निम्न कथन से स्पष्ट है, धर्म, अर्थ और काम सामाजिक व्यवस्था के आधार हैं। बौद्ध ग्रन्थों में, इसलिए, धर्म को दण्ड से श्रेष्ठ माना गया है। सामाजिक व्यवस्था निरीह दण्ड के प्रयोग से नहीं

वैदिक काल में राजधर्म

वरन् धर्मपालन से बनती है। इसीलिए, कौटिल्य के अर्थशास्त्र और धर्मशास्त्रों में राजधर्म के अन्तर्गत, एक ओर, जनरक्षा के कार्य को रखा गया है और, दूसरी ओर, वर्णाश्रम-व्यवस्था की आधारभूत संस्थाओं में व्यवस्था बनाए रखने को। वर्ण-व्यवस्था की रक्षा राजधर्म का मुख्य अंग माना गया है। राजधर्म में वर्ण-व्यवस्था की रक्षा का विचार इतना व्यापक रहा है कि इस्लामी राजनैतिक विचार में भी इसका समावेश हुआ। आईने अकबरी में अबुल्फज़ल ने भी वर्ण व्यवस्था की रक्षा राज्य का मुख्य कर्तव्य माना है। कौटिल्य ने राजधर्म को धर्म माना है और सम्राट को धार्मिक[1]।

**धर्म राज्य के ऐतिहासिक प्रमाण**

राजकाज का आधार धर्म है और धर्म के ही आधार पर राज्य का संगठन होना चाहिए इसके भारतीय इतिहास में अनेक प्रमाण मिलते हैं। राजकाज में धर्म का पालन करने के कारण ही युधिष्ठिर को धर्मराज कहा गया है। सम्राट अशोक पहला ऐतिहासिक शासक है जिसने राज्यतन्त्र को धर्म का आधार प्रदान करने का सफल प्रयास किया। यह राजनीति को धर्म में ढालने का ही परिणाम था कि अशोक ने सैनिक विजय के स्थान पर धर्म विजय की धारणा रखी। उसने अपने राज्य में स्तम्भों और चट्टानों पर नैतिकता के नियम खुदवाए ताकि जनजीवन का संगठन नैतिकता के आधार पर हो सके। धर्म महामात्रों की नियुक्ति करके अशोक ने जनता में धर्म प्रसार को प्रोत्साहन देने का प्रयास किया। संयम, दया, उदारता, सत्यता, पवित्रता, बड़ों तथा धार्मिक पुरुषों के प्रति सम्मान, अपने पर निर्भर तथा असहाय व्यक्तियों के प्रति सहृदयता का व्यवहार, आत्म परीक्षण करना, सहनशीलता और अहिंसा तथा सबके लिए समान न्याय अशोक ने धर्म के अन्तर्गत रखा है। समुद्रगुप्त ने, एक ओर असुर विजय को अपनाया और, दूसरी ओर, धर्म विजय को। इलाहाबाद के किले के स्तम्भ में खुदे हुए लेख में समुद्रगुप्त को धर्मराज कहा गया है क्योंकि उसमें ब्राह्मण तथा दीन को दान देने की रुचि थी, वह शिक्षा तथा कला का संरक्षक था और धार्मिक कृत्यों तथा धर्मग्रन्थों के प्रति उसकी निष्ठा थी—संक्षेप में वह धर्म के उच्च आदर्शों से प्रेरित था। इसी प्रकार, सम्राट हर्ष ने भी धर्म को राजकाज का माध्यम बनाया। जैसा कि ह्वेनसांग ने लिखा है, हर्ष ने दुष्टों को दण्डित किया, सज्जनों को प्रतिष्ठित किया, अपराधियों को निष्कासित किया और विद्वानों को संरक्षण दिया[2]।

अकबर ने भी राजकाज में इन्हीं नियमों के पालन करने का प्रयास किया। यह धर्म की ही परम्परा के प्रभाव का परिणाम था कि अकबर ने सभी सम्प्रदायों के प्रति समानता का भाव रखा। यह पहले ही कहा जा चुका है कि आईने अकबरी में अबुल

---

1 गोखले बी० जी० वही पृष्ठ 43

2 वही पृष्ठ 16

फजल ने चार वर्णों की रक्षा को राज्य का एक मुख्य कर्तव्य माना है, जो राजधर्म की परम्परा के प्रभाव का प्रतीक है। आगे चलकर, सत्रहवीं शताब्दी में, शिवाजी ने महाराष्ट्रधर्म के आदर्श को सामने रखकर अपने राज्य को संगठित किया। युग-युग से चली आती हुई राजधर्म की धारणा का ही यह प्रभाव है कि महात्मा गांधी ने क्रान्तिकारी आन्दोलन की भर्त्सना की और राष्ट्रवादी राजनीति तथा स्वातन्त्र्य संग्राम को धर्म का जामा पहनाकर, नैतिकता का आधार प्रदान किया। महात्मा गांधी का यह कहना कि साधन उतना ही महत्वपूर्ण है जितना कि साध्य, राजधर्म की धारणा में निहित प्रेरणा का परिणाम है। राधाकृष्णन के अनुसार, जहां धर्म का आधार धर्म है वहां लौकिक (Secular) तथा अलौकिक का अन्तर समाप्त हो जाता है। राज्यकार्य में भी लौकिक तथा अलौकिक का भेद सार्थक नहीं है क्योंकि राज्य का आधार नैतिकता होनी चाहिए। राज्य नैतिकता से परे नहीं है। राज्य का अस्तित्व व्यक्ति के कल्याण के लिए है। अतः राज्य को व्यक्ति से त्याग मांगने का कोई अधिकार नहीं है। हां, राज्य को उन परिस्थितियों को लाने का अधिकार अवश्य है जिनसे उसको अपना उद्देश्य पूरा करने में सहायता मिले[1]। राधाकृष्णन् ने इसी तथ्य पर जोर दिया है कि सामाजिक, आर्थिक तथा राजनैतिक क्रियाओं का आधार नैतिकता होनी चाहिए।

इस प्रकार, भारत की विशेषतया हिन्दू राजनैतिक विचारधारा में, धर्म की रक्षा के लिए राज्य का नितान्त आवश्यक माना गया है और राज्यकाज के लिए सम्राट का आवश्यक माना गया है। लेकिन राज्य और सम्राट निरंकुश नहीं हैं क्योंकि राज्य और सम्राट के अस्तित्व का आधार धर्म है और धर्म पालन तथा धर्म की रक्षा उनका व्रत है। धर्म का अधिकारी सम्राट नहीं पुरोहित है। धर्म निरूपण सम्राट का कार्य न होकर पुरोहित तथा आचार्यों का कार्य है। इसीकारण राज्य और सम्राट का अस्तित्व एक ओर है और धर्म का निरूपण करने वाले आचार्यों का अस्तित्व एक ओर। श्रुति और स्मृति धर्म के आधार हैं जिनका निरूपण उन आचार्यों के द्वारा हुआ है जो राज्यसत्ता के अधिकारी नहीं रहे हैं। भारत में चर्च जैसा संगठन विकसित नहीं हुआ जिसके कारण यहां धर्माधिकारियों तथा राज्यसत्ता के अधिकारियों का वह संघर्ष अनुपस्थित रहा है जो योरोप के ईसाई चर्च के अधिकारियों में रहा है। इस्लाम की भांति यहां उन अन्तिम विधियों (Final Laws) का भी निरूपण नहीं हुआ क्योंकि यहां धर्म को देश काल की मर्यादाओं के अनुसार निरूपित करने का विचार रहा है। इसकारण यहां वह संघर्ष भी नहीं मिलता है जो मुस्लिम काल में बादशाहों और उलेमाओं में देखने को मिलता है और जिसका वर्णन भारतीय संस्कृति में इस्लाम के विश्लेषण के सम्बन्ध में किया जाएगा। यहीं

राज्य
धर्म का रक्षक

[1] राधाकृष्णन एस० ईस्टर्न रिलीजन एण्ड वेस्टर्न थाट पृष्ठ 360

बौद्ध ग्रन्थों में इस तथ्य पर जोर दिया गया है कि धर्म शासकों का भी शासक है और दण्ड का आधार निरीह शक्ति नहीं वरन् धर्म है। बौद्धग्रन्थों में धर्म को वह परम्परा माना गया है जो न्याय, निष्पक्षता और परोपकारिता पर आधारित है। राजधर्म के आधार अर्थ, धर्म, काल, मात्रा और परिषद् हैं जिसका तात्पर्य यह है कि राजधर्म का उद्देश्य है अर्थ की साधना, धर्मपालन, समयानुसार उचित मात्रा में दण्ड का प्रयोग और राजधर्म को लागू करने के लिए परिषद् की आवश्यक मन्त्रणा का पालन। धर्म को बौद्धों ने सत्य का प्रतीक माना है। राजधर्म की धारणा में इस प्रकार, धर्म और दण्ड के सिद्धान्त एक में मिल गए हैं जिसके कारण राजधर्म में, विशेषतया दण्ड के उपयोग में, नैतिकता का समावेश हुआ है। इस कारण राजधर्म में दण्ड केवल निरीह राजनैतिक शक्ति और राज्य एक निरुद्देश्य प्रशासक संगठन होने से बचे हैं और सम्राट की निरंकुशता पर रोक लगी रही है। यही कारण है कि हिन्दू राजनैतिक विचारधारा में व्यक्ति को वहाँ राज्य तथा सम्राट के प्रति विद्रोह करने का अधिकार मिला हुआ है जहाँ राज्य तथा सम्राट धर्म के पथ से डिग चुके हैं। इसी कारण, महाभारत का युद्ध धर्मयुद्ध है और कुरुक्षेत्र धर्मक्षेत्र है। गुरु रामदास ने शिवाजी को अधर्म के प्रति लड़ने की सलाह दी थी न कि औरंगजेब के प्रति। देवासुर संग्राम की कल्पना का सम्बन्ध भी अधर्म के प्रति धर्म संग्राम और धर्म की अन्ततोगत्वा विजय से है। कोई आश्चर्य नहीं यदि वर्तमान भारत में भारत चीनी युद्ध को देवासुर तथा अधर्म के प्रति धर्म का संग्राम कहा गया है।

**राजधर्म और प्रथा**

राजतन्त्र को धर्मप्रधान मानने के विचार से हिन्दू राजनैतिक संगठन में उन अनेक समाजशास्त्रीय तथ्यों का प्रस्फुटन हुआ है जो भारतीय संस्कृति के अभिन्न अंग बन गये हैं। राजतन्त्र में धर्म के नैतिक तथा सामाजिक पक्षों के समन्वय का प्रयास किया गया है। राजतन्त्र में धर्म के सामाजिक पक्ष का निर्वचन परिवार, कुल, जाति, वर्णाश्रम-व्यवस्था, क्षेत्रीय प्रथाओं, युग मर्यादाओं और मानवता के उन नियमों के रूप में किया गया है जिनका निरूपण श्रुतियों और स्मृतियों में हुआ है। श्रुतियाँ और स्मृतियाँ प्रथाओं पर आधारित रही हैं। अतः, राजतन्त्र में धर्म का आधार प्रथा रही है। यही कारण है कि धर्मग्रन्थों में विरोधी प्रथाओं का उल्लेख मिलता है और इस बात का भी उल्लेख मिलता है कि राज्य प्रशासन में प्रथा विधि से भी शक्तिशाली है। *राष्ट्रीय समाज की सामाजिक सांस्कृतिक विजातीयता को ही इसका कारण माना जा* सकता है। भारत प्रारम्भ से ही जातियों और गणजातियों का देश रहा है और प्रत्येक जाति तथा गणजाति के अपने सामाजिक-सांस्कृतिक नियम रहे हैं। इसके अतिरिक्त क्षेत्रीय संस्कृतियाँ रही हैं। धर्मग्रन्थ इन विजातीयताओं में सजातीयता लाने का प्रयास हैं और यही प्रयास हिन्दू सामाजिक संगठन का आधार रहा है। लेकिन यह सजातीयता न तो किसी सम्प्रदाय द्वारा थोपी गई है और न किसी राज्य द्वारा। ऐसी दशा में

सामाजिक जीवन के आधारभूत नियम के रूप में प्रथा को ही प्रमाण मानने की परम्परा रही है। इसी कारण भारत में उस राजनैतिक विचारधारा का अभ्युदय हुआ है जिसमें यह माना गया है कि प्रजा की प्रथाओं के अनुसार प्रशासन करना ही सम्राट का धर्म है। जातियों और जनजातियों के नियमों के अनुसार प्रशासन करना और विभिन्न जातियों तथा जनजातियों के नियमों को लागू करना राज्य का धर्म माना गया है। मुस्लिम तथा अंग्रेज शासकों ने भी इस नियम की अवहेलना नहीं की है। अंग्रेजी राज्यकाल में जब स्वीय विधि (Personal Law) को लिपिबद्ध करने का प्रश्न उठा तब यही नियम मान्य ठहराया गया कि जहाँ धर्मग्रन्थों में मतभेद हो वहाँ प्रथा ही निश्चित वैधिक प्रमाण है। भारत में सर्वव्यापिनी सत्ता का श्रीगणेश अंग्रेजी राज्यकाल में हुआ है। प्रथा की सर्वोपरिता का ही यह परिणाम है कि भारतीय सामाजिक विधान प्रणाली एक ओर जटिल है और दूसरी ओर अधिकतर सामाजिक विधान प्रणाली में प्रथा को सामान्य विधि का अपवाद माना गया है। प्रथायें वैधिक अपवाद को भी उतना ही वैधिक प्रमाण माना गया है जितना कि किसी निरूपित विधि को। हिन्दू विवाह अधिनियम (1954) इसका प्रमाण है। इस अधिनियम के अनुसार बहुपतीत्व अमान्य है लेकिन जौनसारबावर में बहुपतीत्व मान्य है क्योंकि वहाँ की प्रथा के अनुसार बहुपतीत्व वहाँ के सामाजिक जीवन का आधार है। इस अधिनियम के अनुसार सगोत्र विवाह वहीं वैध है जहाँ प्रचलित प्रथा में इसका विरोध न हो।

यह एक ऐतिहासिक तथ्य है कि विजयनगर के हिन्दू राजाओं ने अपने लिए 'जातिसरक्षक' (Maintainer of Castes) की उपाधि ग्रहण की थी[1]। सम्राट के जातिसरक्षक होने का तात्पर्य है जातिगत प्रथाओं की रक्षा करना तथा उनको लागू करना। इसी दशा में जाति तथा जनजाति पंचायतों का महत्त्व स्वतः बढ़ जाता है। जाति तथा जनजाति पंचायत और ग्रामपंचायत राज्य तथा व्यक्ति के बीच में, अन्तर्वर्ती सामाजिक क्षेत्र (Buffer Social Zone) के रूप में रही हैं। विभिन्न जातियों तथा जनजातियों के बीच में व्यवस्था बनाये रखना और आश्रम तथा वर्णों के नियमों को व्यवस्थित रखना राज्य का मुख्य कर्तव्य रहा है। इसका तात्पर्य यह निकलता है कि विभिन्न जातियों, जनजातियों तथा वर्णों के स्वधर्म की रक्षा करना और उन्हें व्यवस्थित रखना राज्य का मुख्य कर्तव्य रहा है। प्रथा को प्रमाण मानते हुए राजधर्म की धारणा के अनुसार राज्य का मुख्य कर्तव्य है जीवन के तीन प्रमुखों—धर्म, अर्थ और काम (जिसमें परिवार, जाति, आश्रम और वर्ण की व्यवस्था आ जाती है) को व्यवस्थित रखना। हिन्दू सामाजिक संगठन की धारणा में राज्य का स्थान अराजकता और अव्यवस्था के बारे में आता है क्योंकि राज्य का मुख्य कर्तव्य अरा

1 गोखले बा० गो० वही पृष्ठ 172

जकता को रोकना और वर्णाश्रमी व्यवस्था और वैयक्तिक, साम्पत्तिक तथा सस्थायी सुरक्षा को बनाये रखना है। मोक्ष का सम्बन्ध व्यक्ति से है। अत, मोक्ष राजधर्म के क्षेत्र से बाहर है।

हिन्दू राजनैतिक व्यवस्था की धारणा में राज्य तथा सम्राट के दो पहलू हैं—एक पहलू है धर्म, अर्थ तथा काम की व्यवस्था के सरक्षक का, स्वधर्म के परिपोषक का और परोपकारी कृपालु का और दूसरा, जो केवल व्यवस्था का माध्यम है और अराजकता का अवरोधक है, जिसका कर्तव्य उन प्रथाओं को लागू करना है जिनका व्यक्ति परिवार, जाति, वर्ण, आश्रम, ग्रामीण सामाजिक सगठन और धनोपार्जन में पालन करता है। व्यक्ति का राज्य से वहीं तक सम्बन्ध है जहाँ तक अर्थ और काम की व्यवस्थित साधना का सम्बन्ध है। वैयक्तिक जीवन के उच्चतम उद्देश्य मोक्ष से राज्य का कोई सम्बन्ध नहीं है। साथ ही साथ व्यक्ति का राज्य से कोई प्रत्यक्ष सम्बन्ध नहीं है क्योंकि राज्य का मुख्य कर्तव्य है—कुलधर्म, जातिधर्म, वर्णधर्म तथा सक्षेप में स्वधर्म को व्यवस्थित करना। व्यक्ति का प्रत्यक्ष सम्बन्ध परिवार, जाति तथा ग्राम से है क्योंकि वही उसके सामाजिक जीवन तथा अस्तित्व की परिसीमायें हैं। ऐसी दशा में, राज्य व्यवस्था में दो प्रवृत्तियों का प्रस्फुटन होता है—एक राज्य समाज का केन्द्र है और जनकल्याण का मुख्य माध्यम है। उसका अस्तित्व परोपकारार्थ है अत, उसके अधिकार असीमित हैं और दूसरे उसके अधिकार वहीं तक सीमित हैं जहाँ परिवार, जाति, वर्ण, आश्रम व्यवस्था और ग्रामसगठन के अधिकारों का अन्त होता है। इसलिए राजतन्त्र में दो परम्परायें मिलती हैं। एक ओर राज्य का सम्बन्ध सम्पूर्ण मानव जीवन से है—सभी कुछ उसके कर्तव्य तथा अधिकार क्षेत्र में आता है। राजधर्म में परोपकारिता के विचार ने राज्य को वे सभी अधिकार तथा कर्तव्य दिये हैं जो जनकल्याण के लिए आवश्यक हैं लेकिन, दूसरी ओर सामाजिक व्यवस्था (परिवार, जाति और ग्राम) के कारण उसके अधिकार सीमित हैं। अत परोपकार और अपरिग्रह राज्यधर्म के दो मुख्य आधार हो जाते हैं लेकिन उनका विस्तार वहीं तक है जहाँ से परिवार, जाति, ग्राम, वर्ण तथा आश्रम की सीमायें प्रारम्भ होती हैं। इसका एक परिणाम यह हुआ है कि भारत में जनहितार्थ व्यवस्था बनाये रखने के लिए राज्य ने एक सस्था के रूप में वैयक्तिक तथा सामाजिक जीवन के सभी अगों को व्यवस्थित किया है और दूसरा इन व्यापक कार्यों के बावजूद भी राज्य कभी भी निरकुश अधिनायकतन्त्र का रूप न ले सका। बहुधा यह प्रश्न उठाया जाता है कि जहाँ राज्य सर्वस्व है और इस कारण उसे असीमित अधिकार मिल जाते हैं वहाँ क्या व्यक्ति स्वातन्त्र्य रह सकता है? अल्तेकर के मत में प्राचीन भारत में राज्य समाज का केन्द्र और जनकल्याण का मुख्य माध्यम समझा जाता था जिसके कारण राज्य कार्य क्षेत्र काफी विस्तृत था। लेकिन इसका व्यक्ति-स्वातन्त्र्य पर प्रभाव नहीं पड़ा क्योंकि राज्य के बहुमुखी कार्य मुख्यतः राज्य के नौकरशाही द्वारा हो नहीं

समता का सिद्धान्त नया नहीं पुराना है, जो हिन्दुत्व में ही नहीं वरन अन्य सामाजिक-धार्मिक प्रणालियों में भी पाया गया है। लेकिन, उसे व्यावहारिक जामा पहनाने का आन्दोलन नया है, जिसकी उत्पत्ति यारोप के सुधार आन्दोलन के युग में हुई है। इसी आन्दोलन के प्रभाव के परिणामस्वरूप वर्तमान भारत में समता सिद्धान्त को स्वीकार करके उसे वधिक-व्यावहारिक आधार प्रदान किया गया है।

**राज्योत्पत्ति के सिद्धान्त**

राजधर्म की धारणा में इस प्रकार राजसत्ता का आधार प्रथा है। प्रथा से ही राजसत्ता की सीमायें और परिसीमायें निर्धारित होती हैं। महाभारत स्मृतियों और नीतिशास्त्रों में प्रथा को ही प्रमाण मानकर राजसत्ता की सीमाओं को निर्धारित किया गया है। लेकिन, हिन्दू विचारधारा में राज्य केवल प्रथा पर ही आधारित नहीं है। राजसत्ता का एक अन्य आधार भी है और वह है राज्योत्पत्ति का दैवी सिद्धान्त (The Divine Theory of the Origin of State)। यहाँ राज्य एक दैवी सृजन है एक निश्चित प्रमेय है और राज्य का अधिष्ठाता सम्राट एक पुरुष है—वह पुरुष जिसमें दैवी गुणों का समावेश होता है। हिन्दू विचारधारा में राज्योत्पत्ति के तीन सिद्धान्त मिलते हैं—एक सैनिक सिद्धान्त दूसरा संविदा सिद्धान्त और तीसरा दैवी सिद्धान्त। सैनिक आवश्यकताओं के कारण राज्य की उत्पत्ति के सिद्धान्त के प्रमाण वैदिक साहित्य में मिलते हैं। तैत्तिरीय ब्राह्मण में यह कथा आई है कि असुरों से बार-बार हारने पर देवों ने इन्द्र को अपना सैनिक नेता चुना क्योंकि असुरों में सैनिक नेतृत्व था और देवों में सैनिक नेतृत्व नहीं था। युद्ध का सैनिक नेता शान्तिकाल में सम्राट हो गया। वैदिक साहित्य में राज्याभिषेक का जो वर्णन मिलता है उसमें सम्राट द्वारा रथ की दौड़ के खेल में भाग लेने का उल्लेख मिलता है, जो इस बात का प्रमाण है कि उस काल में सम्राट में सैनिक गुणों की अधिक अपेक्षा की जाती थी। इस आधार पर यह कहा जा सकता है कि सतत युद्ध की आवश्यकताओं के कारण ही आर्ययुग के प्रारम्भिक काल में सम्राट के पद का आविर्भाव हुआ होगा। यह निर्विवाद है कि वैदिक काल में सम्राट मुख्यतः सैनिक नेता और सेनाध्यक्ष ही है। उसका मुख्य कार्य सैनिक नेतृत्व है। यह पहले ही कहा जा चुका है कि वैदिककालीन सम्राट पुरोहित नहीं था। सम्राटत्व क्षत्रिय का कर्म और अधिकार था और पौरोहित्य कार्य ब्राह्मण का अधिकार तथा कर्म। सम्राट अपने राज्य तथा प्रजा के लिए यज्ञ अवश्य करता था लेकिन इन यज्ञों में पुरोहित ब्राह्मण हुआ करता था न कि क्षत्रिय। भारत के इतिहास में ब्राह्मण सम्राटों के प्रमाण मिलते हैं लेकिन ये प्रमाण अपवाद को सिद्ध करते हैं न कि सामान्य नियम को। सैनिक नेता होने के कारण सम्राट पुरोहित तथा याजक नहीं थे। सम्राट् तथा राज्य प्रजा के संरक्षक हैं यह विचार वैदिक काल में अस्तित्व में आ गया था क्योंकि उस काल की सैनिक आवश्यकताओं के कारण सम्राट का पद स्थायी हो गया था। शासक संरक्षक है, यह विचार पुरोहित वर्ग की देन हो सकती

का विचार मिलता है। महाभारत के अनुसार एक समय वह था जब न तो राज्य की आवश्यकता ही थी और न राज्य का अस्तित्व ही था। इस काल्पनिक युग में प्रत्येक व्यक्ति स्वनियन्त्रित जीवन व्यतीत करता था और वही व्यवस्था का आधार था। किन्तु, यह अवस्था अधिक दिन न चल सकी और अव्यवस्था का अभ्युदय हुआ जिसमें मत्स्यन्याय[1] का प्राधान्य बढ़ा। तब, दुखी मानव की प्रार्थना से द्रवित होकर प्रजापति ने एक विधि-संहिता (A Code of Laws) की रचना की और उसे लागू करने के लिए अपने पुत्र विराज, को इस संसार में भेजा। और तब प्रजापति द्वारा रचित विधि संहिता के आधार पर मत्स्यन्याय के स्थान पर धर्म की स्थापना हुई[2]। इस कथानक से यह निष्कर्ष निकलता है कि मानवी व्यवस्था के आधार धर्म को लागू करने वाला सम्राट और राजतन्त्र दिव्य है। ये सभी एक दैवी सृजन के परिणाम हैं।

गीताकार ने देवों के सम्राट इन्द्र को तथा शासक के दण्ड को ईश्वर की विभूतियां माना है (10/22, 38)। यहां सम्राट का ही नहीं वरन सम्राट की सत्ता के आधार दण्ड को भी दिव्य माना गया है। सम्राट शासक के रूप में उस दिव्य शासक का प्रतीक है। उसकी सत्ता का आधार वह दिव्य उद्देश्य है जिसके लिए उसका सृजन हुआ है। इस और सम्राट की बुराई करना मानव-अधिकार के बाहर है। मनु के अनुसार सम्राट के द्वारा आठ देवताओं का कार्य सम्पादित होता है। प्रजा को लाभ पहुँचाना इन्द्र-कर्म है, राजस्व उगाहना सूर्य कर्म है (क्योंकि जैसे सूर्य अपनी किरणों से पानी पी लेता है), चारों ओर गुप्तचरों को भेजना वायु कर्म है, प्रजा पर नियन्त्रण रखना यम-कर्म है, दुराचारी को दण्ड देना वरुण-कर्म है, प्रजा को सुखी रखना चन्द्र कर्म है, दुराचारी और अपराधी को नष्ट करना अग्नि कर्म है, और प्रजा का भरण पोषण पृथ्वी कर्म है। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार राज्याभिषेक के समय सम्राट के शरीर में अग्नि और बृहस्पति का प्रवेश होता है और अश्वमेध तथा वाजपेय यज्ञ करने से उसे देवताओं का स्तर मिलता है[3]।

इस प्रकार, सम्राट को दैवी विभूति मानने का विचार वैदिक काल में मिलता है यद्यपि इसका प्रतिपादन ईसा के जन्म से पहले की दूसरी शताब्दी में हुआ है। राज्योत्पत्ति के संविदा तथा मत्स्य सिद्धान्तों का प्रतिपादन उस काल में हुआ था जब भारत में छोटे छोटे गणराज्य थे और उनका शासन कुछ गिने चुने अधिनायकों

1 मत्स्यन्याय की धारणा बड़ी मछली द्वारा छोटी मछली के निगल जाने के प्रमेय पर आधारित है। बड़ी मछली सबल होने के कारण छोटी मछली को खा जाती है। अतः मत्स्यन्याय का तात्पर्य न्याय की उस अवस्था से है जहां न्याय सबल के पक्ष में रहता है जहां बड़ा छोटे को स्वभावतः स्वाहार को घर दबाता है। जिसका लाठी उसकी भैंस की भावना मत्स्यन्याय का मूलाधार है।

2 गोखले की पुस्तक इंडियन थाट थ्रू दि एजेज में उद्धृत सन्दर्भ के आधार पर पृष्ठ 149

3 गोखले वही पृष्ठ 152

के हाथ में रहा करता था। बुद्धवाद का अभ्युदय श्रावस्ती, कौशाम्बी और मगध जैसे गणराज्यों की पृष्ठभूमि में हुआ है और उन्हीं की पृष्ठभूमि में राज्योत्पत्ति का संविदा सिद्धान्त प्रतिपादित हुआ है। गणराज्य में शासक और शासित का प्रत्यक्ष सम्बन्ध रहता था। दैवी सिद्धान्त को प्रोत्साहन उस समय मिला जब आर्यों के प्रसार के कारण, गणराज्यों के आधार पर साम्राज्यों का बनना बिगड़ना प्रारम्भ हुआ। गणराज्य का शासक राजा है लेकिन साम्राज्य का शासक सम्राट। सम्राट का प्रजा से प्रत्यक्ष सम्बन्ध नहीं था। इसलिए साम्राज्य को संगठित रखने के लिए प्रजा में सम्राट के प्रति भक्ति लाने के लिए शास्त्रकारों के मत में सम्राटत्व में देवत्व की स्थापना की गई। मौर्य साम्राज्य की पृष्ठभूमि में पनपने वाले कौटिल्य के विचारों में सम्राट की तुलना यम और इन्द्र से मिलती है। साम्राज्य की ही पृष्ठभूमि में अन्वमेध यज्ञ को प्रोत्साहन मिला। इस तथ्य के ऐतिहासिक प्रमाण नहीं हैं कि मौर्य सम्राट अपने को देवता मानते थे या नहीं। अशोक ने निश्चय ही अपने को देवता नहीं कहा है और यह बुद्धधर्म के प्रभाव के कारण हो सकता है। मौर्य साम्राज्य के नष्ट होने के बाद, सम्राटत्व की धारणा पर एक बार, धर्मशास्त्रों के विचारों का प्रभाव बढ़ा और दूसरी बार यूनानी, फारसी और मध्य एशियाई विचारों का।

यूनान, फारस और मध्य एशिया के सम्राटत्व सम्बन्धी विचारों से भारत के परम्परागत दैवी सिद्धान्त को प्रोत्साहन मिला। सम्राट की छत्रछाया में पनपने वाले पुरोहितवर्ग के अस्तित्व से दैवी सिद्धान्त को शक्ति प्राप्त होना प्रथम स्थिति माना था। इसी वैचारिक विकास का परिणाम है कि गुप्त सम्राटों के राज्यकाल में प्रत्येक सम्राट ने अपने लिए उन बड़ी बड़ी उपाधियों का प्रयोग किया जिससे साम्राज्य में देवत्व का आभास मिलता है। गुप्तकाल में इसका और भी विस्तार हुआ। इलाहाबाद के स्तम्भ पर खुदे लेख में समुद्रगुप्त को पृथ्वी पर निवास करने वाला देवता कहा गया है। मध्ययुग के प्रारम्भिक काल में जैसा कि मजूमदार और पुसलकर ने लिखा है सम्राट को ब्रह्मा, विष्णु और महेश कहा गया है और इस बात पर जोर दिया गया है कि चूँकि सम्राट के शरीर में देवताओं का वास है अतः न तो उसके प्रति द्वेष रखना चाहिए न उसे बुरा भला कहना चाहिए और न उस पर दोषारोपण करना चाहिए। सम्राट का आदर करना तथा उसकी आज्ञा मानना प्रजा का कर्तव्य है[1]। बड़ी बड़ी उपाधियों से सम्राट को विभूषित करने की परम्परा मुगल काल में भी पाई जाती है यद्यपि इस काल में मुगल सम्राट को देव-पुत्र मानने के विचार का ह्रास हुआ क्योंकि ईश्वर के दूत न मानना इस्लामी सिद्धान्तों के विरुद्ध है। हाँ हिन्दू परम्परा में सम्राट को देवपुत्र मानने का विचार बराबर बना रहा। शिवभारत नामक संस्कृत महाकाव्य में जिसकी रचना शिवाजी

---

1 मजूमदार एण्ड पुसलकर : दि एज आफ इम्पीरियल कन्नौज पृष्ठ 232

के काल म हुई है, शिवाजी को युगावतार कहा गया है—एसा युगावतार जो विष्णु का अंश है, जो आठ लोकपालों के अंगों से अवतरित हुआ है और जो वस्तुत विष्णु पुत्र है[1]।

राजधम म राज्योत्पत्ति का दवी सिद्धा त, इस प्रकार, राज्य को अधिक सुदृढ़ बनाने के लिए अस्तित्व में आया। लेकिन इस सिद्धा त की विशेषता यह है कि इसम राज्य दिव्य है न कि स्वय सम्राट। सम्राट की दिव्यता वैयक्तिक नही है, वह सस्थागत है। सम्राट दिव्य नही है वरन सम्राटत्व दिव्य है। कोई भी व्यक्ति वहीं तक दिव्य है जहाँ तक वह सम्राटत्व के कतव्य का पालन करता है। सम्राटत्व के कतव्य पालन का आधार धम है। अत, सम्राट वही तक दिव्य है जहा तक वह धर्मानुसार राजकाज म राजधम का पालन करता है। दैवी सिद्धा त स जसा कि स्वाभाविक था, राजसत्ता के एकीकरण को प्रोत्साहन मिलता रहा जिसके कारण समय-समय पर, साम्राज्य को सगठित, एकीकृत और केन्द्रीभूत करने मे सहायता मिली। दैवी सिद्धान्त वह माध्यम रहा है जिसस सम्राट के प्रति प्रजा की निष्ठा प्रोत्साहित होती रही है। लेकिन, साथ ही साथ, इस सिद्धान्त म वह विचार भी निहित है कि जहा सम्राट धम से गिर जाता है, वहा उसकी दिव्यता समाप्त हो जाती है। अत सम्राट की आज्ञा का पालन प्रजा का वही तक धम है, जहा तक वह धर्मानुसार राजकम को करता है। इसमे कोई सदेह नही कि सम्राट को मिला हुआ दण्ड का अधिकार दैवी अधिकार है लेकिन सम्राट उस अधिकार का मनमाना प्रयोग नही कर सकता है। सम्राट के दिव्य अधिकार दड के प्रयोग की कसौटी धम भी दिव्य है। इस प्रकार, राज्योत्पत्ति के दवी सिद्धान्त म जहा राज्य को दिव्य माना गया है वहा धम को भी दिव्य मानकर दिव्य को दिव्य के आधार पर सस्थागत करने का प्रयास किया गया है। राज्यसत्ता एक दिव्य सस्था है जिसम कार्यात्मक ढग से सम्बन्धित होने के कारण ही सम्राट दिव्य है। इस सिद्धान्त के दो परिणाम निकले—एक, राज्य सत्ता का आधार नतिकता है न कि निरीह शक्ति और उसका निरकुश प्रयोग और दूसरा जहा सम्राट धम से विमुख हो प्रजा को उसकी आज्ञा न मानने का अधिकार है। हिन्दू विचारधारा म विकसित राजधम की धारणा जहाँ एक ओर सामाजिक एतिहासिक परिस्थितियो की उत्पत्ति है वहा दूसरी ओर इसमे राजतन्त्र म नतिकता का समावेश हुआ तथा उन अवस्थाओ म राज्य के प्रति विद्रोह करने का वयक्तिक अधिकार बना रहा जहा राज्य और सम्राट धम से विमुख हो।

**सम्राटत्व के सामाजिक परिणाम**

सम्राटत्व की धारणा भारत की सामाजिक एतिहासिक परिस्थितियो की

---

1 सरकार, विनयकुमार दि पाजिटिव बकग्राउण्ड आफ हिन्दू सोसियालोजी भाग 1 पृष्ठ 512

पृष्ठभूमि में विकसित हुई है। यहाँ सम्राट क्षेत्रीय अधिनायकों को अपने शासन में रखकर साम्राज्य की स्थापना करते रहे हैं। भारत गणजातियों में बँटा था और प्रत्येक गणजाति अपने में एक राष्ट्र थी। जैसा कि गाडों के राजनीतिक प्रसार से स्पष्ट है, कुछ गणजातियों ने क्षेत्रीय राज्यों का रूप ले लिया और इसप्रकार क्षेत्रीय राज्यों का विकास हुआ। भारत में, एक ओर क्षेत्रीय राज्यों की स्थापना की परम्परा मिलती है और दूसरी ओर अखिल भारतीय साम्राज्य-संस्थापन की। चन्द्रगुप्त मौर्य, अशोक, चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य, अलाउद्दीन खिलजी, अकबर, औरंगजेब और शिवाजी सम्राट बनने की भावना से प्रेरित रहे हैं। यातायात के साधनों की असुविधा के कारण, प्रत्यक्ष शासन की सम्भावना न होने से चक्रवर्ती सम्राटत्व का आदर्श आया। सम्राट का कार्य दिग्विजय करके अर्थात क्षेत्रीय शासकों को अपने अधीन करके और उनसे कर लेकर साम्राज्य की स्थापना करता रहा है। क्षेत्रीय शासक सम्राट के नाम पर राज्य करते रहे हैं। ईस्ट इंडिया कम्पनी ने भी अपने लिए कम्पनी बहादुर का खिताब चुना और अठारह सौ सत्तावन तक मुगल सम्राट के नाम पर राज्य किया। अंग्रेजी सरकार ने भी देशी रियासतों को कायम रखा। इस विभाग के कई परिणाम निकले। पहला, भारत में जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी की भावना तो विकसित हुई किन्तु राष्ट्रीयता की भावना क्षीण रही। दूसरा, सम्राट के स्तर का राजनैतिक संगठन अलग रहा और क्षेत्रीय तथा स्थानीय स्तर अलग। तीसरा, सम्राट की सत्ता के बने रहने तक राजनैतिक शान्ति रही किन्तु उस सत्ता के क्षीण होते ही अराजकता फैली। यही कारण है कि भारत में एक ओर, अशोक, चन्द्रगुप्त और अकबर के राजनैतिक स्थायित्व के स्वर्णिम युग रहे हैं और दूसरी ओर, राजनैतिक अशान्ति के काल। चौथा, सम्राटों ने पिता की भावना से शासन किया है और इस कारण उन्होंने प्रजा के लिए सभी कुछ सम्भव करने का प्रयास किया है जिसका परिणाम यह हुआ कि प्रजा में निर्भरता की भावना रही है। पाँचवाँ, सम्राटत्व से स्थिरता को प्रतिस्थापित करने में उन्हें इतना चमत्कारी बनाने की प्रेरणा मिली कि सम्राट का वैभव उसकी स्थिरता का प्रतीक बन जाय। वैभव को सम्राट के प्रभाव का माध्यम बनाया गया। बड़ी-बड़ी इमारतें, सवारी, वस्त्र और दरबारदारी वैभव प्रदर्शन के माध्यम बने। किन्तु भारतीय इतिहास में सम्राटों के राज दरबारों में वैभव का जो वर्णन मिलता है उसका भार जनता पर पड़ा। भारत की आर्थिक व्यवस्था का आधार जीवन निर्वाह कृषि रहा है जिसका स्तर सामान्यतया दोनों में निम्न ही रहा है। इसका परिणामस्वरूप, जनता पर सदा भारी कर लगाया गया है जिसके कारण, एक ओर जनदारिद्र्य बना रहा है और, दूसरी ओर आर्थिक प्रगति निष्प्रभाव रही है और इन सबका एक सम्मिलित परिणाम यह रहा है कि भारतीय विचारधारा इतिहास के सभी युगों में आध्यात्मिकता तथा पारलौकिकता की ओर उन्मुख रही है। भारतीय चिन्तन की अन्तर्मुखता आज भी इन्हीं युगों की देन है।

## उत्तमपुरुष

गीताकार के अनुसार, 'इस लोक में क्षर (नाशवान) और अक्षर (अविनाशी) पुरुष हैं। भूतमात्र क्षर है और उत्तम जो स्थिर रहने वाला अविनाशी है, वह अक्षर कहलाता है। लेकिन इन दोनों के सिवा उत्तमपुरुष और है, जो परमात्मा कहलाता है और तीनों लोकों में प्रवेश करके उनका पोषण करता है। अतः जो क्षर और अक्षर से उत्तम है वह पुरुषोत्तम कहलाता है (15/16, 17, 18)। इसप्रकार गीताकार ने उत्तमपुरुष को पुरुषोत्तम और पुरुषोत्तम को ईश्वर माना है। पूर्ण, पुरुष नहीं, पुरुषोत्तम है। पुरुषोत्तम उस पूर्णत्व का प्रतीक है जिसे प्राप्त करना मानव जीवन का चरम उद्देश्य है। धर्म की धारणा का विश्लेषण करते हुए यह लिखा जा चुका है कि धर्म इहलौकिक तथा पारलौकिक जीवन का संयोजक है। पुरुषार्थ, वर्णाश्रमव्यवस्था और कर्म जहाँ, एक ओर व्यक्ति के सामाजीकरण का माध्यम बनकर व्यक्ति तथा समाज का तादात्म्य स्थापित करते हैं और व्यक्ति को संस्कृतिवान बनाते हैं वहीं, दूसरी ओर उनके द्वारा व्यक्ति का इहलौकिक जीवन पारलौकिकता की ओर उन्मुख होता है। पुरुषार्थ वर्णाश्रम और कर्म मोक्ष के साधन हैं। सिद्धान्ततः, इनकी परिणति मोक्ष में होती है। मोक्ष पूर्णत्व की अवस्था है। पूर्णत्व पुरुषोत्तम

